# जग-दीपिका

**( देवार्चनानुष्ठान प्रयोगः )**

**संपादक-संकलनकर्ता**

**पं. राजेश जगदीश शास्त्री ( दीक्षित )**



**प्रथम संस्करण** : २०१६

**प्रकाशक** : **पं. राजेश जगदीश शास्त्री ( दीक्षित )**
मु.पो. - मोहनवाड़ी, वाया - नवलगढ़
जिला - झुन्झुनूं (राजस्थान)
• मालाड (मुम्बई)-४०००९७
**मो.**: ०९८२०३९९६२८
**Email :** shastridhirajrajesh77@gmail.com

**अक्षर संयोजन** : **अमन लेजर प्रिंट्स**
मीरा रोड (पूर्व), ठाणे
**फोन** : ०२२-२८१०३३०३

**मुद्रक** : **सुनील एंटरप्राइजेज**
मालाड (प.), मुंबई-**४०००९७**

**सप्रेम भेंट**

# आशीर्वचन

परम् हर्ष का विषय है कि राजस्थान के विद्वान-प्रसूता शेखावाटी अञ्चल स्थित झुन्झुनू जिले के मोहनवाड़ी ग्राम निवासी तथा वर्तमान मुम्बई प्रवासी चि. पं. राजेश शास्त्री ब्राह्मण बालकों के पौरोहित्य कर्म में सरलतम प्रवेश के लिए 'जग-दीपिका' (देवार्चनानुष्ठान प्रयोग:) नामक ग्रन्थ का संयोजन एवं प्रकाशन कर रहे हैं। यह ग्रन्थ नाम के अनुसार ही कर्मकाण्ड जगत् को देदीप्यमान कर रहा है। चि. राजेश मेरे स्नेहिल शिष्य रहे हैं। इन्होंने संस्कृत महाविद्यालय, चिराना तथा ऋषिकुल विद्यापीठ, लक्ष्मणगढ़ में मेरे सान्निध्य में अध्ययन किया है। इनका यह प्रयास सराहनीय होने के साथ ही माता-पिता व गुरुजनों को गर्वित करने वाला है। अपने पुनीत उद्देश्य में यशस्वी होने के साथ ही मैं इनके सुखद भविष्य की कामना करता हूँ।

**- भगवानदास स्वामी**
भूतपूर्व प्राचार्य
श्री ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रम
आचार्य संस्कृत महाविद्यालय
लक्ष्मणगढ़ (जि. सीकर)

अजास्यः पीतवर्णः स्यात्
यजुर्वेदोऽक्षसूत्र घृक्।।
वामे कुलिश पाणिुस्तु
भूतिदो मंगलप्रदः।।□।।

वेदोऽरिवलो धर्म मूलम् ।

# सेठ पीरामल वेदाश्रम, बगड़

## शुभाशीर्वाद

परम् हर्ष का विषय है कि मोहनवाड़ी ग्राम वास्तव्य तथा मुम्बई प्रवासी पं. श्री राजेश शास्त्री अपने पिताजी स्व. श्री जगदीश प्रसाद शास्त्री की पुण्य स्मृति में 'जग-दीपिका' नामक ग्रन्थ का प्रकाशन कर रहे हैं। यह अपने नाम के अनुसार ही इस पौरोहित्य जगत् को प्रकाशमान करने वाला ग्रन्थ है। यह अपने आप में एक सम्पूर्ण संकलन है। इसमें सनातन वैदिक धर्म के समस्त नित्य, नैमित्तिक व काम्य प्रयोगों का संग्रह है। पं. श्री चतुर्थीलालजी के निबन्धों से सामिप्य ही इस ग्रन्थ की प्रमाणिकता है।

ईश्वर से आपकी सफलता की कामना के साथ ही शुभाशीर्वाद!

**- सेठ पीरामल वेदाश्रम,**
बगड़

# विषयानुक्रमणिका

# श्रीसङ्कष्टनाशनगणेशस्तोत्रम्

प्रणम्य शिरसा देवं गौरीपुत्रं विनायकम्।
भक्तवासं स्मरेन्नित्यमायुष्कामार्थसिद्धये।।१।।

प्रथमं वक्रतुण्डं च एकदन्तं द्वितीयकम्।
तृतीयं कृष्णपिङ्गाक्षं गजवक्त्रं चतुर्थकम्।।२।।

लम्बोदरं पञ्चमं च षष्ठं विकटमेव च।
सप्तमं विघ्नराजेन्द्रं धूम्रवर्णं तथाष्टमम्।।३।।

नवमं भालचन्द्रं च दशमं तु विनायकम्।
एकादशं गणपतिं द्वादशं तु गजाननम्।।४।।

द्वादशैतानि नामानि त्रिसन्ध्यं यः पठेन्नरः।
न च विघ्नभयं तस्य सर्वसिद्धिकरं परम्।।५।।

विद्यार्थी लभते विद्यां धनार्थी लभते धनम्।
पुत्रार्थी लभते पुत्रान् मोक्षार्थी लभते गतिम्।।६।।

जपदे गणपतिस्तोत्रं षड्भिर्मासैः फलं लभेत्।
संवत्सरेण सिद्धिं च लभते नात्र संशयः।।७।।

अष्टभ्यो ब्राह्मणेभ्यश्च लिखित्वा यः समर्पयेत्।
तस्य विद्या भवेत् सर्वा गणेशस्य प्रसादतः।।८।।

।।श्रीनारदपुराणे सङ्कष्टनाशनं नाम गणेशस्तोत्रं सम्पूर्णम्।।

# ।।श्रीसङ्कटमोचनगणेशपञ्चकम्।।

वयं दुःखदीनाः दयाधारहीनाः भवाब्धौ विमग्नाः दुराचारलीनाः।
सदा शाश्वतं देवदेवं प्रजेशं गुरुं दुःखहत्यै गणेशं नमामः।।१।।

न विद्या न वाणी वपुनैव शुद्धं मनो मे विलासे सुदक्षं प्रवृद्धम्।
प्रभुं प्राणनाथं प्रपञ्चाश्रयं तं विभुं विघ्नराजं गणेशं स्मरामः।।२।।

यदीया कृपा भक्तिवैराग्यकर्त्री प्रबोधं प्रकामं सुचित्ते च धर्त्री।
सदा सौख्यमूलं प्रभावानुकूलं तमेभाननं वै गणेशं भजामः।।३।।

जगज्जालमालावृतोहं विमुग्धः सदोद्विग्नचित्तो विमुक्त्यै प्रलुब्धः।
अनाथं स्वयं लोकमध्ये विचिन्त्य प्रियाणां प्रियं वै गणेशं व्रजामः।।४।।

न पुण्यं न दानं व्रतं नैव किञ्चिन्न यज्ञं न शीलं तपो नो कथञ्चित्।
न ज्ञानं न गानं न सद्भावशक्तिः वयं केवलं गं गणेशं वदामः।।५।।

।।गणेशपञ्चकं नित्यं विद्याविभवहेतवे। पठामि शान्तचित्तेन श्रद्धयाऽमलया तथा।।

# श्रीसरस्वतीद्वादशनामस्तोत्रम्

प्रथमं भारती नाम द्वितीयं च सरस्वती।
तृतीयं शारदा देवी चतुर्थं हंसवाहिनी।।

पञ्चमं जगती ख्याता षष्ठं वागीश्वरी तथा।
सप्तमं कुमुदी प्रोक्ता अष्टमं ब्रह्मचारिणी।।

नवमं बुधमाता च दशमं वरदायिनी।
एकादशं चन्द्रकान्तिर्द्वादशं भुवनेश्वरी।।

द्वादशैतानि नामानि त्रिसंध्यं यः पठेन्नरः।
जिह्वाग्रे वसते नित्यं ब्रह्मरूपा सरस्वती।।

सरस्वती महाभागे विद्ये कमल लोचने।
विश्वरूपे विशालक्षि विद्यां देहि नमोस्तुते।।

# अथ सरस्वतीस्तोत्रम्

शुक्लां ब्रह्मविचारसारपरमामाद्यां जगद्व्यापिनीं
वीणापुस्तकधारिणीमभयदां जाड्यान्धकारापहाम्।
हस्ते स्फाटिकमालिकां विदधतीं पद्मासने संस्थितां
वन्दे तां परमेश्वरीं भगवतीं बुद्धिंप्रदां शारदाम्।।
या कुन्देन्दुतुषारहारधवला या शुभ्रवस्त्रावृता
या वीणावरदण्डमण्डितकरा या श्वेतपद्मासना।
या ब्रह्माच्युतशङ्करप्रभृतिर्भिदेवैः सदा वन्दिता
सा मां पातु सरस्वती भगवती निःशेषजाड्यापहा।।

रविरुद्रपितामहविष्णुनुतं हरिचन्दन कुंकुमपङ्कयुतम्।
मुनिवृन्दगणेन्द्रसमानयुतं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।१।।
शशिशुद्धसुधाहिमधामयुतं शरदम्बर बिम्बसमानकरम्।
बहुरत्नमनोहरकान्तियुतं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।२।।
कनकाब्जविभूषितभूतिभवं भवभावविभाषितभिन्नपदम्।
प्रभुचित्तसमाहितसाधुपदं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।३।।
भवसागरमज्जनभीतिनुतं प्रतिपादितसन्ततिकारमिदम्।
विमलादिकशुद्धविशुद्ध पदं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।४।।
मतिहीनजनाश्रयपादमिदं सकलागमभाषितभिन्नपदम्।
परिपूरितविश्वमनेकभवं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।५।।
परिपूर्णमनोरथधामनिधिं परमार्थविचारविवेकविधिम्।
सुरयोषितसेवितपादतलं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।६।।
सुरमौलिमणिद्युतिशुभ्रकरं विषयादिमहाभयवर्णहरम्।
निजकान्तिविलेपितचन्द्रशिवं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।७।।
गुणनैककुलस्थितीभीतिपदं गुणगौरवगर्वितसत्यपदम्।
कमलोदरकोमलपादतलं तव नौमि सरस्वति पादयुगम्।।८।।
त्रिसन्ध्यं यो जपेन्नित्यं जले वापि स्थले स्थितः।
पाठमात्राद् भवेत्प्राज्ञो ब्रह्मनिष्ठः पुनः पुनः।।९।।

# मङ्गलगीतम्

श्रितकमलाकुचमण्डल धृतकुण्डल ए।
कलितललितवनमाल जय जय देव हरे॥१॥

दिनमणिमण्डलमण्डल भवखण्डन ए।
मुनिजनमानसहंस जय जय देव हरे॥२॥

कालियविषधरगञ्जन जनरञ्जन ए।
यदुकुलनलिनदिनेश जय जय देव हरे॥३॥

मधुमुरनरकविनाशन गरुडासन ए।
सुरकुलकेलिनिदान जय जय देव हरे॥४॥

अमलकमलदललोचन भवमोचन ए।
त्रिभुवनभवननिधान जय जय देव हरे॥५॥

जनकसुताकृतभूषण जितदूषण ए।
समरशमितदशकण्ठ जय जय देव हरे॥६॥

अभिनवजलधरसुन्दर धृतमन्दर ए।
श्रीमुखचन्द्रचकोर जय जय देव हरे॥७॥

तव चरणे प्रणता वयमिति भावय ए।
कुरु कुशलं प्रणतेषु जय जय देव हरे॥८॥

श्री जयदेवकवेरुदितमिदं कुरुते मुदम्।
मङ्गलमञ्जुलगीत जय जय देव हरे॥९॥

इति श्रीजयदेवविरचितं मङ्गलगीतं सम्पूर्णम्।

# ।।श्रीकालिकाषट्कम्।।

कपालमालधारिणी समस्तदु:खहारिणी विचित्रवेषचारिणी भवेशवंशतारिणी।
सदैवसौख्यसाधिनी समुज्जवले स्वयम्प्रभे नगाधिराजबालिके नमामि देवि कालिके।।१।।
मृगेन्द्रसूनुवाहिनी मयङ्कभालशोभिनी प्रचण्डचण्डमुण्डदैत्यवंशमूलमर्दिनी।
अनीतिभीतिनाशिनी सुपद्मपुष्पमालिके नगाधिराजबालिके नमामि देवि कालिके।।२।।
महासुरासुरेन्द्रयक्षकिन्नरैः सुपूजिते महेशदेवतेशकेशनिर्निमेषवीक्षिते।
महादयोदयोज्वले समग्रजीवपालिके नगाधिराजबालिके नमामि देवि कालिके।।३।।
निराकृतः सुरैरहं समागतस्त्वदन्तिके सकामकोपलोभमोहमत्सरैः प्रदूषितः।
विशोध्य बालकं प्रदेहि शं सुरेन्द्रलालिके नगाधिराजबालिके नमामि देवि कालिके।।४।।
विरक्तबीजसदृशाः हि दानवाः दलन्ति कौ न सन्ति सक्षमाः सुराः सुरक्षणे सनातनम्।
स्वयं करोतु रक्षणं समन्ततः सुमालिके नगाधिराजबालिके नमामि देवि कालिके ।।५।।
सुपञ्चचामरे शुभे विलक्षणे विलिख्य वै स्तुतिं शुभां मनोरमां समस्तसिद्धिदायिकाम्।
सुभावसंयुतामिमां कृपाकटाक्षहेतवे समर्पयामि सादरं भवानिपादपद्मयोः।।६।।
।।षड्विकारप्रणाशाय षडैश्वर्यसुलब्धये। करोति त्र्यम्बकः प्रीत्या पद्यैः षड्भिः स्तुतिं शुभाम्।।

# ।।श्रीगुरुतत्त्वविवेचनस्तोत्रम्।।

सकले भुवने न गुरोरधिकं गुरुतत्त्वमनन्ततया कथितम् ।।(ध्रुव०)
विधिविष्णुशिवाः गुरुदेवपराः गुरुदेवकृपावशगं सकलम्।
गुरुतत्त्वमनन्ततया कथितं सकले भुवने न गुरोरधिकम्।।१।।
तिमिरान्धहरं भुविशोकहरं शुभदं सुखदं ननु सौख्यकरम्।
करुणाकरकीर्तिकला कलितं गुरुतत्त्वमनन्ततया कथितम्।।२।।
सुरभावकरं हृदये सततं पशुता हृदयादपयाति च वै।
परिपूर्णतमं जगदीश्वरं गुरुतत्त्वमनन्ततया कथितम्।।३।।
प्रतिमा च हरेः भुवने लसितं जनिचक्रहरं विधिबोधपरम्।
भवभेदकरं श्रुतिसारमिदं गुरुतत्त्वमनन्ततया कथितम्।।४।।
नररूपधरं सरलं विरलं वृषभध्वजमूर्तिरतं सकलम्।
प्रणमामि मनोहरमीशमजं गुरुतत्त्वमनन्ततया कथितम्।।५।।
।।शद्यो गुरुप्रसादाय तत्त्वज्ञानमवाप्तये। करोति त्र्यम्बकः साधुः भावुको गुरुपञ्चकम्।।

# अथ मङ्गलाचरण ( परिवर्द्धित मङ्गलाष्टकम् )

हेरम्बः सुरपूजितो गुणमयो लम्बोदरः श्रीयुतः श्रीशुण्डो गजकर्णको गजमुखो गंभीरविद्योगुणी। गौर्याः पुत्रगणेश्वरो हरसुतो गोविंदपूजाकृतो। यात्राजन्म-विवाहकार्य समये कुर्यात्सदा मङ्गलम्।।१।।
श्रीमत्पङ्कजविष्टरो हरिहरौ वायुर्महेन्द्रोऽनलश्चन्द्रो भास्करवित्तपालवरुण-प्रेताधिपो नैर्ऋतिः। प्रद्युम्नो नलकूबरः सुरगजश्चिन्तामणिः कौस्तुभः। स्वामी शक्तिधरश्च लाङ्गलधरः कुर्वन्तु नो मङ्गलम्।।२।।
गङ्गागोमति-गोपतिर्गणपति-गोविन्दगोवर्धनो गीता-गोमय-गौरिजो-गिरिसुता-गंगाधरो गौतमः। गायत्री गरुडो गदाधरगया गम्भीरगोदावरी गंधर्वग्रहगोपगोकुलगणाः कुर्वन्तु नो॰।।३।।
नेत्राणां त्रितयं शिवं पशुपतिमग्नित्रयं पावनं यत्तद्विष्णुपदत्रयं त्रिभुवनं ख्यातं च रामत्रयम्। गंगावाहपथत्रयं सुविमलं वेदत्रयं ब्राह्मणं संध्यानां त्रितयं द्विजैरपि युतं कुर्वन्तु नो॰।।४।।
बाल्मीकिः सनकः सनन्दनमुनिर्व्यासो वसिष्ठो भृगुर्जाबालिर्जमदग्निरामजनका गर्गांगिरोगौतमाः। मान्धाता भरतो नृपश्च सगरो धन्यो दिलीपो नृपः पुण्यो धर्मसुतो ययाति-नहुषः कुर्वन्तु नो॰।।५।।
गौरी श्रीरदितिः सुपर्णजननी कद्रुर्महेन्द्रप्रिया सावित्री च सरस्वती च सुरभिः सत्यव्रताऽरुन्धती ! सत्या जाम्बवती च रुक्मभगिनी स्वाहा पितृणां प्रिया वेला चाम्बुनिधेः समीनमकराः कुर्वन्तु नो॰।।६।।
शेषस्तक्षककालकूटकुमुदाः पद्मा तथा वासुकिर्यः कर्कोटकशंखपद्मक इति ख्याताश्च ये पन्नगाः। अन्ये काननगह्वरेषु जलधौ ये चान्तरिक्षस्थितास्ते प्रातः स्मरणेन च प्रतिदिनं कुर्वन्तु नो॰।।७।।
गङ्गा सिन्धु सरस्वती च यमुना गोदावरी नर्मदा काबेरी सरयू महेन्द्रतनया चर्मण्वती वेणिका। क्षिप्रा वेत्रवती महासुरनदी ख्याता गया गण्डकी। पूर्णाः पूर्णजलैः समुद्रसहिताः कुर्वन्तु॰।।८।।
लक्ष्मीः कौस्तुभपारिजातकसुरा धन्वन्तरिश्चन्द्रमाः गावः कामदुघाः सुरेश्वरगजो रंभादिदेवाङ्गनाः। अश्वः सप्तमुखस्तथा हरिधनु शंखो विषश्चामृतं रत्नानीह चतुर्दश प्रतिदिनं कुर्वन्तु नो॰।।९।।
ब्रह्मज्ञानरसायनं श्रुतिकथा सद्वैद्यकं ज्योतिषं व्याकरणं च धनुर्धरं जलतरं मंत्राक्षरं वैदिकम्। कोकं वाहनवाजिनं नटनृतं संबोधनं चातुरी विद्यानाम चतुर्दशप्रतिदिनं कुर्वन्तु॰।।१०।।
ब्रह्मा वेदपतिः शिवः पशुपतिः सूर्यो ग्रहाणां पतिः शक्रो देवपतिर्नलो नरपतिः स्कन्दश्च सेनापतिः। विष्णुर्यज्ञपतिर्यमः पितृपतिस्तारापतिश्चन्द्रमाः इत्येते पतयः सुपर्णसहिताः। कुर्वन्तु नो॰।।११।।
अश्वत्थो वटचन्दनौ सुरतरुर्मन्दारकल्पद्रुमौ जम्बू-निम्ब-कदम्ब चूतसरला वृक्षाश्च ये क्षीरिणः। स्वर्गे ये पारिजातकसुरा वैभाजिते राजिते रम्ये चैत्ररथे च नन्दनवने कुर्वन्तु नो॰।।१२।।

।।इति मङ्गल स्तवः।।

# नवग्रह मङ्गलाष्टकम्

भास्वान्काश्यपगोत्रजोऽरुणरुचिर्यः सिंहराशीश्वरः षट्त्रिस्थो दशशोभनो गुरुशशी भौमेषु मित्रं सदा। शुक्रो मंदरिपुः कलिङ्गजनितश्चाग्नीश्वरो देवते मध्ये वर्तुलपूर्वदिग्दिनकरः कुर्यात्सदा मङ्गलम्।।१।।

चन्द्रः कर्कटकप्रभुः सितनिभश्चात्रेयगोत्रोद्भवश्चाग्नेयश्चतुरस्रवारुणमुखश्चापोप्यु-माधीश्वरः। षट्सप्ताग्निदशैकशोभनफलो शौरिः प्रियोऽर्कोगुरुः स्वामी यामुन देशजो हिमकरः कुर्य्यात्सदा मङ्गलम्।।२।।

भौमो दक्षिणदिक्त्रिकोणयमदिग्विघ्नेश्वरो रक्तभः स्वामी वृश्चिकमेषयोः सुरगुरश्चार्कः शशी सौहृदः। ज्ञोरिः षड्त्रिफलप्रदश्च वसुधास्कन्दौ क्रमाद्देवते भारद्वाजकुलोद्भवः क्षितिसुतं कुर्या०।।३।।

सौम्योदङ्मुखपीतवर्णमगधश्चात्रेयगोत्रोद्भवो बाणेशानदिशः सुहृच्छनिभृगुः शत्रुः सदा शीतगुः। कन्ययुग्मपतिदशाष्टचतुरः षण्नेत्रकः शोभनो विष्णुः पौरुषदेवते शशिसुतः कुर्या०।।४।।

जीवश्चाङ्गिरगोत्रजोत्तरमुखो दीर्घोत्तरासंस्थितः पीतोऽश्वत्थसमिद्धसिंधु-जनितश्चापोऽथ मीनाधिपः। सूर्येन्दुक्षितिजप्रियो बुधसितौ शत्रू समश्चापरे सप्तांक्वद्विभवः शुभः सुरगुरुः कुर्या०।।५।।

शुक्रो भार्गवगोत्रजः सितनिभः प्राचीमुखः पूर्वदिक्पञ्चांको वृषभस्तुलाधिपमहाराष्ट्राधिपोदुम्बरः। इन्द्राणां मघवानुभौ बुधशनी मित्रार्कचन्द्रौ रिपू षष्ठो द्विर्दशवर्जितो भृगुसुतः कुया०।।६।।

मन्दः कृष्णनिभस्तु पश्चिममुखः सौराष्ट्रकः काश्यपः स्वामी नक्रभकुंभयोर्बुधसितौ मित्रे समश्चाङ्गिराः। स्थानं पश्चिमदिक् प्रजापतियमौ देवौ धनुष्यासनः षट्त्रिस्थः शुभकृच्छनी रविसुतः कुर्यात्सदा मङ्गलम।।७।।

राहुः सिंहलदेशजश्च निर्ऋतिः कृष्णांगशूर्पासनो यः पैठीनसिगोत्रसंभवसमिद् दूर्वामुखो दक्षिणः। यः सर्पाद्यधिदैवते च निर्ऋतिः प्रत्याऽधिदेवः सदा षट्त्रिस्थः शुभ कृच्च सिंहिकसुतः कुर्यात्सदा मङ्गलम्।।८।।

केतुर्ज्जैमिनिगोत्रजः कुशसमिद् वायव्यकोणेस्थित-श्चित्रांगध्वजलाञ्छनो हिमगुहो यो दक्षिणाशामुखः। ब्रह्मा चैव सचित्रचित्रसहितः प्रत्याधिदेवः सदा षट्त्रिस्थः शुभकृच्च बर्बरपतिः कुर्यात्सदा मङ्गलम्।।९।।

इत्येतद्ग्रहमंगलाष्टकमिदं लोकोपकारप्रदं पापौघप्रशमनं महच्छुभकरं सौभाग्यसंवर्धनम्। यः प्रातः शृणुयात्पठत्यनुदिनं श्रीकालिदासोदितं स्तोत्रं मंगलदायकं शुभकरं प्राप्नोत्यभीष्ट फलम्।।१०।।

# ।।देवपूजा अनुष्ठान विषय चर्चा।।

आचार: फलते धर्ममाचार: फलते धनम्। आचारा च्छ्रियमाप्नोति आचारो हन्त्य लक्षणम्।।
आचारहीन: पुरुषो लोके भवति निन्दित:। परत्र च सुखी न स्यात् तस्मादाचारवान् भवेत्।।

१. देवपूजा अनुष्ठान में विप्र यजमान के लिए अभिष्ट चिन्तन करे।
२. यजमान स्थिरचेता: भव: एवं कंजूसी नहीं करे।
३. देवताओं को हिरण्य दक्षिणा अवश्य अर्पण करे। देव दक्षिणा में रजत दक्षिणा का निषेध है।
४. पितृ कर्म (श्राद्ध) में रजत दक्षिणा विशेष ग्राह्य है।
५. पत्रं वा यदि वा पुष्पं फलं नेष्टमधो मुखम्। यथोत्पन्नं तथा देयं बिल्व पत्रमधोमुखम्।।
अक्षत तीन बार धोकर चढ़ाना चाहिए।
६. मध्यमानामिका मध्ये पुष्पं संग्राह्य पूजयेत्। अंगुष्ठ तर्जनीभ्यान्तु निर्माल्य मपनोदयेत्।।
७. दीपं दक्षिणतो दद्यात् पुरतो वा न वामत:।
दीपं स्पृष्ट्वा तु यो देवि मम कर्माणि कारयेत्।
तस्यापराधाद्वै भूमे पापं प्राप्नोति मानव:।। (वराह पुराण १३६-१)
८. दीपक को दीपक से जलाने पर मनुष्य दरिद्र एवं रोगी होता है।
९. जल में गंगाजल नहीं मिलावे अत: गंगाजल में जल मिलाना चाहिए।
१०. गणेशजी को तुलसी, दुर्गाजी को दूर्वा, सूर्य को बिल्वपत्र, एवं विष्णु को आक धतूरा व चावल नहीं चढ़ावे। शिवजी को कुन्द व तुलसी चढ़ाना निषेध है, परन्तु सूर्य को डण्डी तोड़कर बिल्वपत्र अर्पण करना कुछ लोगों का मत है।
११. कुशा के अग्रभाग से देवताओं पर जल नहीं छोड़े।
१२. ताम्रपात्र में चन्दन नहीं रखे एवं चर्मपात्र में गंगाजल रखना निषेध है।
१३. स्त्री को आचमन नहीं करना चाहिए एवं नैत्रोदक स्पर्श करे।
१४. प्रतिमा पट्ट यन्त्राणां नित्य स्नानं न कारयेत्। कारयेत्पर्व दिवसे यथा मल निवारणम्।
१५. यन्त्र व मूर्ति को अंगूठे से नहीं मले (पोंछना नहीं चाहिए)।
१६. सूतक एवं मंगल कार्य पूजादि में गोपिचन्दन का प्रयोग नहीं करे। (काम में नहीं लेना चाहिए)।
१७. अनामिका अंगुली से देवता व ऋषियों को तर्जनी से पितृ अर्चनम् स्वयं मध्यमा से तिलक लगावे।
१८. विना भस्म त्रिपुण्ड्रेण विना रुद्राक्षमालया। पूजितोऽपि महादेवो न स्यात्तस्य फलप्रद:।।
तस्मान्मृदापि कर्तव्यं ललाटे वै त्रिपुण्ड्रकम्।

१९. संध्याविषय माला जप विधि – प्रातर्नाभौ करं कृत्वा मध्याह्ने हृदि संस्थितम्। सांय जपेच्च नासाग्रे ह्येतत् जप विधिः स्मृतः।।
२०. अप्रोक्षित जप स्थानाच्छक्रो हरति तज्जपम्। तन्मृदा-लक्ष्म कुर्वीत ललाटे तिलकाकृति।।
२१. पादशेषं पीतशेषं सन्ध्याशेषं तथैव च। शुनो मूत्र समं तोयं पीत्वा चान्द्रायणं चरेत्।।
२२. सन्ध्या स्नानं जपश्चैव देवतानां च पूजनम्। वैश्वदेवं तथातिथ्यं षट्कर्माणि दिने दिने।
२३. उपचारेषु सर्वेषु यत्किञ्चिद् दुर्लभं भवेत्। तत्सर्वं मनसाध्यात्वा पुष्पक्षेपेण कल्पयेत् यथा अमुक द्रव्यं मनसा परिकल्पयामि।
२४. पुण्याहवाचन विषय – परदिने मुख्यकर्मारम्भश्चेतदात्रश्वः करिष्मायणेति पदमनुष्ठेयम्।
२५. ''विधुरो मृतभार्यो भार्यान्तरोपादानासमर्थश्च'' तद्भिन्ना अविधुराः।
२६. आसनाद्युपचारफलम् – आवाहनन्तु यो दद्यात्स च क्रतुफलं लभेत्। आसनं रुचिर दत्वा शतक्रतुत्व माप्नुयात्।। पाद्येन पातकं हन्याद अर्घेणाप्नोत्यनर्घताम्। ततश्चाचमनं दत्वा सुचितः सुखितां व्रजेत्।। स्नानं व्याधिमयं हन्याद् वस्त्रेणायुष्य वर्द्धनम्। उपवीतन्तु यो दद्याद ब्रह्मवेतृत्वमेवच।। भूषणानि च यो दद्यादनापद्यमाप्नुयात्। गन्धेन लभते काम मक्षतै रक्षतं भवेत्।। नाना-पुष्प प्रदानेन स्वर्गे राज्यमवाप्नुयात्। धूपो दहति पापानि दीपो मृत्यु विनाशनः। सर्वमानस्तु नैवेद्यं दत्वा तृप्तिरतो भवेत्। मुखवासन दानेन – कीर्तिमान् भवति ध्रुवम्।। नीराजनेन शुद्धात्मा दर्पणेन प्रकाशयेत्। फलदः पुत्रवान्मर्त्यस्ताम्बूलात्स्वर्ग-माप्नुयात्।। प्रदक्षिणान्तु यः कुर्यात्पापं हन्ति पदे पदे। दण्ड प्रणामं यः कुर्याद् देव मुदिश्य सन्निधौ।। वर्षाणि वसते स्वर्गे देहान्ते रेणु संख्यया। स्तोत्रेण दिव्यदेहोऽपि वाग्मी भवति तत्क्षणाम्। पुराण पठनेनैव सर्व पाप क्षयो भवेत्। सर्वकामान् सिद्धिऽर्थञ्च दक्षिणां समर्पयेत् (कर्मठ गुरु)।
२७. मूर्खोवदति विष्णाय विज्ञोवदति विष्णवे। द्वयोरपि समं पुण्यं भावग्राही जनार्दनः।।
२७. देवे तीर्थे द्विजे मन्त्रे दैवेज्ञे भेषजे गुरौ। यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी।।

## श्री गणेशाय नमः

**यज्ञ अनुष्ठान में देवादि पूजा क्रम –** मण्डपादि करणे – गणेशादि पूजा – भूमि पूजा, भूमिप्रोक्षणम् – मण्डपरचना – कुण्डादिरचना – प्रायश्चित संकल्प एवं गोदानादि – दश विध स्नानम् (गंगादि नदी में) – जलयात्रा विधानम् – देवादिपूजा प्रारम्भ, शान्ति पाठ (भद्रसूक्तं) – स्वस्तिवाचनम् – भूत शुद्धि – आचमनम् – प्राणायाम् – देवादि नमस्कार–

मंगल श्लोक – आसन पूजा – दीप पूजनम् – शंख – घण्टा – भैरव – हनुमद् पूजनम्- कर्माङ्ग कलशार्चनम्।।

**प्रधान संकल्प** – श्री गणेशाम्बिका पूजनम् – वरुण पूजनम् – पुण्याहवाचनम् – षड्विनायक पूजा – मातृका स्थापनम् – वसोर्धारा पूजनम् – आयुष्य मन्त्र जपः – नांदीश्राद्धम् – आचार्यादिवरणः प्रयोग – रक्षाविधानम् – भूमि पूजा – मण्डप प्रवेश – पञ्चगव्य प्रोक्षण – मण्डपाङ्ग वास्तु पूजनम् एवं बलिदानम् – मण्डपपूजा – तोरण – द्वार पूजा – योगिनी स्थापनम् – क्षेत्रपाल स्थापनम् – कुण्ड पूजा – अग्नि स्थापनम् (हवनात्मक याग में) – नवग्रह – अधिदेवता – प्रत्यधिदेवता – दशदिक्पाल – स्थापनम् – असङ्ख्यात रुद्र कलश स्थापनम् – सर्वतोभद्रमण्डल स्थापनम् – कुशकण्डिका – पीठपूजा – प्रधान देव यन्त्र पूजा – प्रधान यज्ञेश्वर पूजनम् – आवरण पूजा – राजोपचारपूजा- हवन दशांश – पूर्णाहूति – तर्पण – अभिषेक (मार्जन) – ब्राह्मण भोजनम्।

(**नोट :** किसी-किसी ग्रन्थ में क्षेत्रपाल पूजा के बाद मण्डप पूजा का विधान लिखा है।)

# शास्त्रीय दृष्टान्त

आदित्य पुराण के कहे हुए **पंच रत्नों को** बताते हैं – सोना, चांदी, मोती, मूंगा और लाजवर्दी ये पांच रत्न कहें हैं। समयप्रदीप ग्रन्थ में रखे हुए कालिकापुराण के कहे हुए पंचरत्न – सोना, हीरा, नीलम, पुखराज और मोती ये हैं रत्न शास्त्रवेता इन्हें पांच रत्न मानते हैं। मूलश्लोक में जो कुलिश शब्द आया है उसका हीरा अर्थ है। स्मृत्यन्तर में लिखा है कि, सब रत्नों के अभाव में सब जगह सोने की योजना कर दे। विष्णुधर्मोत्तर में कहा है – मुक्ता, सोना, वैदूर्य्य, पद्मराग, पुष्पराग, गोमेद, नील, गारुत्मत और प्रवाल ये महारत्न कहे गये हैं।

**पंचपल्लव –** हेमाद्रि में ब्रह्माण्ड पुराण से कहा है कि, पीपल, गूलर, प्लक्ष, आम और वर की डारें पंच पल्लव कहाती हैं। इस श्लोक में पंचभंगा ऐसा पाठ आया है जिसका पंचपल्लव अर्थ है, ये सब कामों में उपयुक्त है।

**मधुरत्रय –** मदन रत्न ग्रन्थ में कात्यायन का वचन है कि घी, दूध और सहत इन तीनों को मधुरत्रय कहते हैं। **षड्रस –** मदन रत्न ग्रन्थ में ही भविष्य का वचन रखा है कि, हे राजेन्द्र! मधुर, अम्ल, लवण, कषाय, तिक्त, कटुक ये छः रस कहे गये हैं। **चतुःसम-** गरुड पुराण में कहा है कि, दो अंश कस्तूरी, चार अंश चन्दन, तीन अंश कुंकुम और एक अंश कपूर ये चारो मिलकर चतुस्सम कहाते हैं। जैसे दश रत्ती बनाना

हो तो दो रत्ती कस्तूरी, ४ चंदन, ३ कुंकुम और एक रत्ती कपूर लेना चाहिये। ग्रन्थकार कुंकुम से केशर का और शशि से कपूर का ग्रहण करते हैं। **सर्वगन्ध -** कर्पूरचन्दन, दर्प, कुंकुम, जब ये चारों बराबर लिये जायें उस समय इन्हें सर्वगन्ध कहते हैं। यह सब देवताओं का भूषण है। ग्रन्थकार दर्प शब्द से कस्तूरी का ग्रहण करते हैं। **यक्ष कर्दम -** कस्तूरी, अगुरु, कर्पूर, चन्दन, कँकोल ये पांचों मिलकर यक्षकर्दम कहाते हैं। **सर्वौषधी -** छन्दोग प्ररिशिष्ट में लिखा है कि – कूट, कंकोल, दोनों हलदी, मुरा, शैलेय चन्दन, वचा, चंपक, मुस्त इन दशों को सर्वोषधि कहते हैं। **सौभाग्याष्टक -** पद्म पुराण में लिखा है कि, ईख, तृणराज, निष्पाव, अजाजी, धान्य, दही, कुसुम, कुंकुम, लवण ये आठ सौभाग्याष्टक कहाते हैं। तृणराज काल को कहते हैं। अजाजी जीरे का नाम है। **अष्टांग अर्घ्य -** पानी, दूध, कुशा के अग्रभाग, दही, चावल और तिल जौ और सफेद सरसों ये अष्टांग अर्घ्य कहते हैं। **कौतुक संज्ञका -** भविष्य पुराण में लिखा हुआ है कि दूध, जौ के अंकुर, खस की जड़, आम की डार, दोनों हलदियां, सफेद सरसों, मोर पंख, साँप की काँचली ये कंकण की औषधि हैं इन्हें कौतुक कहते हैं। **सप्तमृद -** मत्स्य पुराण में लिखा है कि जिस स्थान में घोड़ा बँधे और हाथी बँधे उन दोनों जगहों की धूल, रथ की रेत, बामी की मिट्टी, नदियों के संगम की मिट्टी, तालाब की मिट्टी, गउओं के खिरककी और चौराहे की मिट्टी ये सात मृत्तिकाए हैं। इन्हें घटे में गेरे। जहां गेरना कहा हो वहां, अन्यत्र नहीं। श्लोक में गोकुल तक सात तथा एक चौराहे की इस तरह आठ मिट्टी होती हैं। **सप्तधातु-** हेमाद्रि ग्रन्थ में भविष्य में लिखा है कि, सुवर्ण, रजत, ताम्र, आरकूट, लोह, त्रपु और सीसा ये सात धातु हैं। आरकूट पीतल को कहते हैं। वहां ही **सप्तधान**, षट्‌त्रिंशद् ग्रन्थ के मत से – यव, गोधूम, व्रीहि, तिल, कंगु, श्यामाक और चीनक इन सातों को सप्तधान्य कहते हैं। **सत्रहधान -** मार्कण्डेय पुराण में कहे हैं कि व्रीहि, यव, गोधूम, अणु, तिल, प्रियंगु, कोविदार, कोरदूष, सतीनक, माष, मूंग, मसूर, निष्पाव, कुलित्थिका, आढकी चणक और शण ये १७ धान्य कहाते हैं। कोरदूष का पर्य्याय कोद्रव है। तथा सतीनक का पर्य्याय कलाय है जिसे लोग मटर कहते हैं। **अठारह धान्य -** स्कन्दपुराण में कहे हैं कि – व्रीहि, यव, तिल, यावनाल (रामदाना) सतीनक, कुलित्थ, कंगु, कोरदूष, माष, मुद्‌ग, मसूर, निष्पाव, श्याम, सर्षप, गोधूम, चणक, नीवार, आढकी, ये क्रम से गिनने से अठारह हो जाते हैं।

**शाक -** हेमाद्रि ग्रन्थ में क्षीर स्वामी के मत से शाक भी गिनाये हैं कि, शाक दश तरह के होते हैं, सब शाक उन्हीं के भीतर आ जाते हैं। कोई – जड़ कोई पत्ते तथा कोई कुला और कोई पल्लव एवं कोई फल और कोई कोंपर, उपजे हुए अंकुर, छाल, फूल और

कोई कवच के रूप में होते हैं। करीरवंशाकुर यानी कुले को कहते हैं। पल्लव को अग्र तथा काण्ड को नाल एवं कवच को छत्राक कहते हैं। **कलश -** विष्णु धर्म में कहा है कि, कलश अपने लक्षण के अनुसार सोने, चांदी, तांबे और मिट्टी के होते हैं, ये यात्रा विवाह और प्रतिष्ठादिक में अभिषेक के निमित्त होते हैं। कलश का परिमाण भी वही कहा है कि, पंचाशांगुल विपुल, सोलह अंगुल ऊंचा, १२ अंगुल जड़वाला और आठ अंगुल का मुंह होता है। दिशा दश हैं इस लिये आशा शब्द से दश का बोध होता है। पांच से दश को गुणा कर देने पर ५० होते हैं, जिसका यह मतलब होता है कि पचास अंगुल विपुल हो। कोई २ तो १५ अंगुल ही विपुल मानते हैं, विपुल का अर्थ चौड़ा होता है।

**द्रव्याभावे प्रतिनिधि -** हेमाद्रि में विष्णु धर्म को लेकर लिखा हुआ है कि, हे राजन् यदि दही न मिले तो दूध तथा मधु के अलाभ में गुड़ से काम करना चाहिये। यदि घी न हो तो दही व दूध से काम लेना चाहिये। उसी ग्रन्थ में मैत्रायणीय परिशिष्ट का वचन है कि, दूब के अभाव में काश को ले लेना चाहिये। पैठीनसि ने कहा है कि, सबके बदले जौओं से काम लेना चाहिये। **अमृत धूप -** धूप-अगुरु, चन्दन, मुस्ता, सिद्धक, वृषण इन पांचों वस्तुओं को बराबर लेकर जो धूप बनाया जाता है उसे अमृत कहते हैं। सिह्लक को सिह्लार कहते हैं, वृषण कस्तूरी को कहते हैं।

**दशांगधूप ( धूप ) -** ६ भाग कुष्ठ, १२ भाग गुड़, ३ भाग लाक्षा, पांच भाग नख, हरीतकी, सर्जरस और मांसी ये तीनों एक एक भाग, तथा त्रिलव, सिलाजीत चार भाग, घन एक भाग पुर इन सबको मिलाकर दशांग धूप बनता है। ऐसा बड़े २ मुनि कहते हैं। सर्जरस राल का नाम है, मांसी जटामांसी को कहते हैं। त्रिलव का मतलब तीन भागों से है, घन कपूर का नाम है। गूगल को पुर कहा है।

# अथ मुद्रालक्षणम्

मुद्राओं का लक्षण हेमाद्रि कहते हैं – जिसमें दोनों हाथों को सामने करके अंगुलियों को कुछ संकुचित करके रखते हैं उसे ''**मुकुलीमुद्रा**'' कहते हैं ''**पंकजप्रसृता**'' भी इसी का नाम है। जिस मुकुलीमुद्रा में प्रादेश में अंगुलियाँ निकली हुईं हों तो "व्याकोशमुद्रा तथा कली की तरह खिली हुई हों, तो "पद्ममुद्रा" कहते हैं। जिसमें अंग कुछ सिकुड़े हुए हों तथा अपनी अंगुलिसेवेष्ठित हों, दोनों हाथ सामने ऊँचे जुड़े हों, उसे **निष्ठुरा** मुद्रा कहते हैं। जिसमें दोनों तर्जनी तथा कनीयसी अंगुली संकुचित हो, जिनके कि नख दीख रहे हों वो हाथ के मध्य में, हो इसे ''**अधोमुखी**'' मुद्रा कहते हैं। चारों अंगुलियाँ पीठ की

तरफ उठी हुई हों, दोनों अंगूठे एक तरफ हों, पर दोनों अच्छी तरह व्यवस्थित न हों, इसे ''**व्योम**'' मुद्रा कहते हैं। अन्य तन्त्र ग्रन्थों में सब देवताओं के पूजन करने की छः मुद्राएँ कही हैं, उन्हें हम यहाँ ही कहते हैं। देवता के आनन से जो सदा सन्तुष्ट रहे वो ''**संमुखी**'' मुद्रा कहाती है। जिसमें अंगूठे निकाले जायें वो ''**अवाहनी**'' मुद्रा है। जिसमें इकट्ठी करके नीचे करे वो ''**आसन**'' मुद्रा कहाती है। यदि आसन मुद्रा को अधोमुखी कर दिया जाये तो यह ''**स्थापनी**'' मुद्रा कही जायेगी। यदि ऊँचे ऊँचे करे तो ''**सम्मुखीकरणी**'' मुद्रा होगी। दोनों हाथों की अंगुलियाँ फैलाकर फिर उन दोनों को मिलाकर हृदय पर करने से ''**प्रार्थना**'' मुद्रा हो जाती है। उन छओं मुद्राओं को सब देवताओं के पूजन में दिखावे। शिवपूजन में लिंगमुद्रा करनी चाहिये। उठे हुए दांये अँगूठे को बांये अँगूठे से बांध दे तथा बाँये हाथ की अँगुलियों को दांये हाथ की अंगुलियों से वेष्टित कर दे, उस समय ''**लिंग**'' मुद्रा होती है। यह शिव का सान्निध्य देनेवाली होती है। श्रीकामवाला इस मुद्रा को शिर पर तथा राज्यकामी नेत्रों पर, अन्नादि चाहनेवाला मुख पर, रोगशान्ति चाहनेवाला ग्रीवा पर, सब चाहनेवाला हृदय पर, ज्ञान चाहनेवाला नाभिमण्डल पर, राज्यकामी गुह्य पर और राष्ट्रकामी पैरों पर इस मुद्रा से स्पर्श करे। रामपूजन में १७ मुद्राएँ होती हैं, ऐसा ही रामार्चन चन्द्रिका में अगस्त्यजी ने कहा है कि– आवाहनी स्थापनी, सन्निधीकरणी, सुसंनिरोधिनी, सन्मुखीकरणी, संकलीकरणी, महामुद्रा, शंखमुद्रा, चक्रमुद्रा, पद्ममुद्रा, गदामुद्रा, धेनुमुद्रा, कौस्तुभमुद्रा, गरुडमुद्रा, श्रीवत्समुद्रा, वनमाला मुद्रा और योनिमुद्रा ये सत्रहमुद्रायें हैं। जो बुद्धिमान इन सत्रहों मुद्राओं से देवाधिदेव भगवान राम का अर्चन करता है, एवमं उन्हें प्रसन्न करता है, वो उनके हृदय को अपने पर दयालु बना जो चाहता है सो ले लेता है। मूलाधार से लेकर द्वादशांत तक लाई हुई जो कुसुमांजलि है, उससे प्रतिमा के तेज की वृद्धि होती है, हे मुने! देवार्चन विधि में ''**आवाहनी**'' मुद्रा ही श्रेष्ठ है, फिर इसी मुद्रा को स्थापन के समय में **अधोमुखी** मुद्रा कहते हैं। दोनों अंगूठों को ऊपर उठाकर मुठ्ठी कर लेने से ''**सन्निधीकरणी**'' मुद्रा बन जाती है जो कि देवार्चन में उपयुक्त है। उन्नत किये हुए अंगूठों के साथ दोनों हाथों की मुट्ठी करने से ''**संनिरोधिनी**'' मुद्रा बन जायेगी, मुट्ठी ऊँचको दोनों मुट्ठी करने पर ''**सम्मुखीकरणी**'' बन जायेगी, अंगोंसे गोंका विन्यास करने से ''**संकलीकरणी**'' मुद्रा बनती है, अंगूठों को आपस में लगे रहते हुए भी हाथ को फैला देने से ''**महा**'' मुद्रा बन जाती है। वह कम वेश की पूर्ति करनेवाली होती है। कनिष्ठिका और अनामिका ये दोनों अंगुलियाँ विचली अंगुलियों में के अन्त में आ उपस्थित हुए अग्रभाग में छिपी हुई हों ऐसा ही जिसका संस्थापन हो तथा अँगूठे का अग्रभाग उनमें छिपा हुआ हो इसे

''**मुकुलीकरण**'' मुद्रा कहते हैं। देवपूजा में दोनों हाथों में ''**शंख**'' मुद्रा बनती है, इसमें अंगुलियों की नोकों को आपस में वेष्टित कर दे। अंगुलियों को प्रयत्न के साथ गोल करने पर, ''**चक्र**'' मुद्रा बन जाती है। एक एक के सामने सामने करके मिलाने से ''**गदा**'' मुद्रा होती है। दोनों कनिष्ठिकाएँ आमने सामने आपस में मिल गयी हों तथा बांयें हाथ की तर्जनी के बीच में एवं मध्य और अनामिका में दूसरे हाथ की मध्या और अनामिका मिल गयी हों, तर्जनी मध्य में शोभित हो, क्रम से दोनों अंगूठे जिसमें नमते हो उसे ''**कौस्तुभ**'' मुद्रा कहते हैं। कनिष्ठिका आपस में विपरीत मिली हों, अंगूठे नीचे चले हो तो उसे ''**गरुड**'' मुद्रा कहते हैं। तर्जनी और अंगुष्ठ के बीच में मध्यमा और अनामिका दोनों आ जानी चाहिये। कनिष्ठिका और अनामिका तर्जनी के मध्य में आनी चाहिये, यह ''**श्रीवत्स**'' मुद्रा कहावेगी, कनिष्ठा अनामिका और मध्याकी एकमूठि बाँधनी चाहिये जिसमें तर्जनी उठी हुई होनी चाहिये इसे फिर देवता के शिर पर रखने से ''**बनमालिका**'' मुद्रा बन जाती है। दोनों हाथों की अनामिका दोनों हाथों की तर्जनी पर रखी हुई हों, दोनों अनामिकाएँ खड़ी हों, मध्यस्थल में अँगूठे हों तो ''**योनि**'' मुद्रा बनती है, यह पूजन में अतिश्रेष्ठ है। ये मुद्राओं के लक्षण समाप्त हुए।

# पूजा के विविध उपचार

संक्षेप और विस्तार के भेद से पूजा के अनेकों प्रकार के उपचार हैं – पांच, दस, सोलह, अठारह, छत्तीस, आदि – यहां इन्हें दिया जा रहा है–

**पांच उपचार –** १. गन्ध, २. पुष्प, ३. धूप, ४. दीप और, ५. नैवेद्य।

**दस उपचार –** १. पाद्य, २. अर्घ्य, ३. आचमन, ४. स्नान, ५. वस्त्र-निवेदन, ६. गन्ध, ७. पुष्प, ८. धूप, ९. दीप, १०. नैवेद्य।

**सोलह उपचार –** १. पाद्य, २. अर्घ्य, ३. आचमन, ४. स्नान, ५. वस्त्र, ६. आभूषण, ७. गन्ध, ८. पुष्प, ९. धूप, १०. दीप, ११. नैवेद्य, १२. आचमन, १३. ताम्बूल, १४. स्तव पाठ, १५. तर्पण और, १६. नमस्कार। (षोडशोपचार में मतभेद है।)

**अठारह उपचार –** १. आसन, २. स्वागत, ३. पाद्य, ४. अर्घ्य, ५. आचमनीय, ६. स्नानीय, ७. वस्त्र, ८. यज्ञोपवीत, ९. भूषण, १०. गन्ध, ११. पुष्प, १२. धूप, १३. दीप, १४. नैवेद्य, १५. तर्पण, १६. माल्य, १७. अनुलेपन और, १८. नमस्कार।

**छत्तीस उपचार –** १. आसन, २. अभ्यञ्जन, ३. उद्वर्तन, ४. निरुक्षण, ५. समार्जन, ६. सर्पि:स्नपन, ७. आवाहन, ८. पाद्य, ९. अर्घ्य, १०. आचमन, ११. स्नान,

१२. मधुपर्क, १३. पुनराचमन, १४. यज्ञोपवीत-वस्त्र, १५. अलङ्कार, १६. गन्ध, १७. पुष्प, १८. धूप, १९. दीप, २०. नैवेद्य, २१. ताम्बूल, २२. पुष्पमाला, २३. अनुलेपन, २४. शय्या, २५. चामर, २६. व्यजन, २७. आदर्श, २८. नमस्कार, २९. गायन, ३०. वादन, ३१. नर्तन, ३२. स्तुतिगान, ३३. हवन, ३४. प्रदक्षिणा, ३५. दन्तकाष्ठ और ३६. विसर्जन।

# यज्ञमण्डप सम्बन्धी विविध विषयों का विचार

१. उत्तम यज्ञमण्डप ३२, २४, २०, १८ तथा १६ हाथ का लंबा और चौड़ा कहा जाता है।

मध्यम यज्ञमण्डप १४ तथा १२ हाथ का लंबा और चौड़ा कहा जाता है।

अधम यज्ञमण्डप १० हाथ का लंबा और चौड़ा कहा जाता है। कुछ लोग ८ हाथ के मण्डप को भी अधम कहते हैं।

२. मण्डप का निर्माण शास्त्र विधि से करे।

३. मण्डप के भीतर चारों दिशाओं में चार वेदी बनती हैं। जैसे - ईशान कोण में ग्रहवेदी, अग्निकोण में योगिनीवेदी, नैर्ऋत्यकोण में वास्तुवेदी और वायव्यकोण में क्षेत्रपालवेदी।

४. विष्णुयाग में प्रधानवेदी पूर्व और दक्षिण दिशा के मध्य में होती है। आजकल पूर्व दिशा में ही प्रधानवेदी प्रचलित है।

५. रुद्रयाग में प्रधानवेदी ईशानकोण में होती है।

६. रुद्रयाग में प्रधानवेदी के दक्षिण में 'ग्रहवेदी' होती है।

७. प्रधानवेदी एक हाथ ऊंची और दो हाथ चौड़ी होती है। अन्य क्षेत्रपाल आदि की चारों वेदियां एक-एक हाथ ऊंची और एक-एक हाथ चौड़ी होती है।

८. ग्रहवेदी में तीन सीढ़ी (वप्र) होती हैं। ग्रहवेदी की तरह वास्तु, क्षेत्रपाल और योगिनी वेदी में भी तीन-तीन सीढ़ी (वप्र) होनी चाहिए।

९. प्रधानवेदी में दो सीढ़ी (वप्र) होती हैं।

१०. ग्रहवेदी आदि सभी वेदियों की ऊपर को और मध्य की सीढ़ी तीन-तीन अङ्गुल ऊंची और दो-दो अङ्गुल चौड़ी होती है। नीचेवाली तीसरी सीढ़ी दो अङ्गुल ऊंची और दो अङ्गुल चौड़ी होती है।

११. ग्रहवेदी आदि सभी वेदियों की तीनों सीढ़ियों में ऊपरवाली सीढ़ी सफेद रंग की, मध्य वाली लाल रंग की और नीचेवाली काले रंग की होती है।

१२. प्रधानवेदी की ऊपरवाली सीढ़ी सफेद रंग की और नीचेवाली लाल रंग की होती है।

१३. यज्ञमण्डप में १६ स्तम्भ होते हैं। बड़े यज्ञमण्डप में अर्थात् १०० हाथ के मण्डप में, ५० हाथ के मण्डप में और ३२ हाथ के मण्डप में यज्ञमण्डप की मजबूती के लिए सोलह स्तम्भ से अधिक स्तम्भ भी लगाये जा सकते हैं।

१४. १६ हाथ के यज्ञमण्डप में भीतरवाले ४ स्तम्भ ९ हाथ के और बाहरवाले १२ स्तम्भ ५ हाथ के होते हैं।

१५. मण्डपस्थ स्तम्भों के पांचवें हिस्से को भूमि में गाड़ देना चाहिये।

१६. यज्ञमण्डप में स्तम्भों के लगाने का क्रम यह है कि यज्ञमण्डप जितना बड़ा हो, उससे आधे प्रमाण के भीतर ४ स्तम्भ और बाहरी १२ स्तम्भ ७ हाथ के लगाने चाहिये।

१७. यज्ञमण्डप के स्तम्भ यज्ञिय वृक्ष के अथवा बांस के अथवा अन्य पवित्र वृक्ष के लगाने चाहिये।

१८. यज्ञमण्डप के स्तम्भों की स्थूलता (मोटाई) १६ अंगुल, १० अंगुल अथवा यथेच्छ कही गई है।

१९. यज्ञमण्डप के सोलह स्तम्भों में ब्रह्मा, विष्णु, शिव, इन्द्र, सूर्य, गणेश, यम, नागराज, स्कन्द (कार्तिकेय), वायु, सोम, वरुण, अष्टवसु, धनद (कुबेर), बृहस्पति और विश्वकर्मा - इन सोलह देवताओं का स्थापन होता है।

२०. यज्ञमण्डप के १६ स्तम्भों में इस प्रकार रंगीन वस्त्र लगाना चाहिये - मण्डप के भीतर वाले चार स्तम्भों में क्रमशः १. ईशानकोण के स्तम्भ में लाल वस्त्र, २. अग्निकोण के स्तम्भ में सफेद वस्त्र, ३. नैर्ऋत्यकोण के स्तम्भ में काला वस्त्र और ४. वायव्यकोण के स्तम्भ में पीला वस्त्र होना चाहिये।

मण्डप के बाहरवाले बारह स्तम्भों में क्रमशः १. ईशानकोण के स्तम्भ में लाल वस्त्र, २. ईशान और पूर्व के स्तम्भ के मध्य में सफेद वस्त्र, ३. पूर्व और अग्निकोण के स्तम्भ के मध्य में काला वस्त्र, ४. अग्निकोण के स्तम्भ में काला वस्त्र, ५. अग्निकोण और दक्षिण के मध्य के स्तम्भ में सफेद वस्त्र, ६. दक्षिण और नैर्ऋत्यकोण के मध्य के स्तम्भ में धूम्र वस्त्र, ७. नैर्ऋत्यकोण में पीला वस्त्र, ८. नैर्ऋत्य और पश्चिम के

मध्य के स्तम्भ में सफेद वस्त्र, ९. पश्चिम और वायव्यकोण के मध्य के स्तम्भ में सफेद वस्त्र, १०. वायव्यकोण में पीला वस्त्र, ११. उत्तर और वायव्यकोण के मध्य में पीला वस्त्र और १२. उत्तर और ईशानकोण के मध्य में लाल वस्त्र होना चाहिये।

२१. दश दिक्पाल की १० ध्वजा होती है। ये ध्वजा त्रिकोण होती हैं।

२२. ध्वजा २ हाथ चौड़ी और ५ हाथ लंबी होती है। किसी आचार्य का मत है कि ध्वजा १ हाथ चौड़ी और १ हाथ लंबी होती है।

२३. पूर्व दिशा में पीले रंग की ध्वजा इन्द्र की होती है और इसका वाहन सफेद रंग का हाथी होता है। अग्निकोण में लाल रंग की ध्वजा अग्नि की होती है और इसका वाहन सफेद रंग का मेष (मेढ़ा) होता है।

दक्षिण दिशा में काले रंग की ध्वजा यम की होती है और इसका वाहन लाल रंग का महिष (भैंसा) होता है। नैर्ऋत्यकोण में नील रंग की ध्वजा निर्ऋतिकी होती है और इसका वाहन सफेद रंग का सिंह होता है।

पश्चिम दिशा में सफेद रंग की ध्वजा वरुण की होती है और इसका वाहन धूम्र वर्ण की मछली होती है। वायव्यकोण में धूम्र अथवा हरे रंग की ध्वजा वायु की होती है और इसका वाहन काले रंग का हरिण (मृग) होता है।

उत्तर दिशा में सफेद अथवा हरे रंग की ध्वजा सोम की होती है और इसका वाहन सुवर्ण के सदृश अश्व (घोड़ा) होता है। ईशानकोण में सफेद रंग की ध्वजा ईशान की होती है और इसका वाहन लाल रंग का बैल होता है।

२४. ब्रह्मा की ध्वजा ईशानकोण और पूर्व के मध्य में सफेद अथवा लाल रंग की होती है और इसका वाहन सफेद रंग का हंस होता है।

२५. अनन्त की ध्वजा नैर्ऋत्यकोण और पश्चिम के मध्य में सफेद रंग की अथवा काले रंग की होती है और इसका वाहन गरुड़ होता है।

२६. ध्वजाओं को दस-दस हाथ के लंबे बांस में लगाना चाहिये।

२७. हाथी, मेढ़ा, भैंस, सिंह, मछली, मृग, घोड़ा, बैल, हंस और गरुड़ - ये ध्वजाओं के वाहन हैं।

२७. दश दिक्पाल की १० पताका होती हैं। ये चतुष्कोण (चौकोर) होती हैं।

२९. ध्वजाओं की तरह पताकाओं का भी रंग होता है।

३०. पताका ७ हाथ लंबी और १ हाथ चौड़ी होती है।

३१. पूर्व दिशा की पताका में आयुध वज्र होता है। अग्निकोण की पताका में आयुध शक्ति (तलवार) होती है। दक्षिण दिशा की पताका में आयुध दण्ड होता है। नैर्ऋत्यकोण की पताका में आयुध खड्ग होता है। पश्चिम दिशा की पताका में आयुध पाश होता है। वायव्यकोण की पताका में आयुध अङ्कुश होता है। उत्तर दिशा की पताका में आयुध गदा होती है। ईशानकोण की पताका में आयुध त्रिशूल होता है। पूर्व और ईशानकोण के मध्य की पताका में आयुध कमण्डलु होता है और पश्चिम और नैर्ऋत्यकोण की पताका में आयुध चक्र होता है।

३२. वज्र, शक्ति, दण्ड, खड्ग, पाश, अङ्कुश, गदा और त्रिशूल - ये पताकाओं के आयुध हैं।

३३. पताकाओं को दस-दस हाथ के लंबे बांस में लगाना चाहिये।

३४. महाध्वज एक होता है और यह त्रिकोण होता है।

३५. महाध्वज दस हाथ का अथवा सात हाथ का अथवा पांच हाथ का लंबा होता है और पांच हाथ का अथवा साढ़े तीन हाथ का अथवा ३ हाथ का चौड़ा होता है।

३६. महाध्वज पचरंगा अथवा चित्र-विचित्र रंग का होता है।

३७. महाध्वज को दस हाथ, सोलह हाथ, इकतीस हाथ अथवा बत्तीस हाथ के लंबे बांस में लगाना चाहिये।

३८. महाध्वज को यज्ञमण्डप के मध्य में अथवा यज्ञमण्डप के ईशानकोण में लगाना चाहिये।

३९. यज्ञमण्डप में चार मण्डप-द्वार होते हैं। यह अढ़ाई हाथ चौड़े और तीन हाथ ऊंचे होते हैं।

४०. मण्डप के द्वार (दरवाजे) बल्ली आदि के बनते हैं।

४१. यज्ञमण्डप के चारों दिशाओं के चारों द्वार में चार 'तोरणद्वार' होते हैं। ये चारों तोरणद्वार मण्डप द्वार से एक-एक हाथ अथवा दो-दो हाथ की दूर पर बनाने चाहिये।

४२. तोरणद्वारों में मण्डप के द्वारों की तरह नीचे की ओर लकड़ी (देहली) नहीं होती।

४३. तोरणद्वार निर्माण के लिए पूर्व में पीपल अथवा वट (बरगद) की, दक्षिण में गूलर की, पश्चिम में पीपल की अथवा पाकर की और उत्तर में पाकर अथवा वट (बरगद) की लकड़ी होनी चाहिये। यदि चारों द्वारों के लिए उपर्युक्त अलग-अलग लकड़ी प्राप्त न हो सके, तो निर्दिष्ट लकड़ियों में से किसी भी उपलब्ध एक लकड़ी से भी तोरणद्वार बनाये जा सकते हैं।

४४. पूर्व द्वार के तोरण में पीला वस्त्र, दक्षिण द्वार के तोरण में काला वस्त्र, पश्चिम द्वार के तोरण में सफेद वस्त्र और उत्तर द्वार के तोरण में पीला वस्त्र लगाना चाहिये।

४५. विष्णुयाग में चारों तोरण द्वारों के ऊपर क्रमशः पूर्व में शंख, दक्षिण में चक्र, पश्चिम में गदा और उत्तर में पद्म लगाना चाहिये।

४६. विष्णुयाग में उत्तम मण्डप में १४ अंगुल लंबा और ३।। अङ्गुल चौड़ा शंख तोरण पर गाड़ना चाहिये। मध्यम मण्डप में १२ अङ्गुल लंबा और ३ अङ्गुल चौड़ा शंख तोरण पर गाड़ना चाहिये। अधम मण्डप में १० अङ्गुल लंबा और २।। अङ्गुल चौड़ा शंख तोरण पर गाड़ना चाहिये।

उपर्युक्त विष्णुयज्ञ के उत्तमादि मण्डप के शंखादिके कीलों का पञ्चमांश तोरण पर गाड़ देना चाहिये और द्वार का पांचवां हिस्सा मण्डप से एक हाथ बाहर पूर्ववत् गाड़ना चाहिये।

४७. रुद्रयाग में चारों दिशाओं में लगे हुए चारों तोरणद्वारों के ऊपर त्रिशूल बनाना चाहिये।

४८. रुद्रयाग में उत्तम मण्डप में १३ अङ्गुल लंबा और ३। अङ्गुल चौड़ा त्रिशूल तोरण में गाड़ना चाहिये। मध्यम मण्डप में ११ अङ्गुल लंबा और २।।। अङ्गुल चौड़ा त्रिशूल तोरण में गाड़ना चाहिये। अधम मण्डप में ९ अङ्गुल लंबा और २। अङ्गुल चौड़ा त्रिशूल तोरण में गाड़ना चाहिये। अधम मण्डप में २ अङ्गुल त्रिशूल को तोरण में गाड़ना चाहिये।

उपर्युक्त रुद्रयज्ञ के उत्तमादि मण्डप के त्रिशूलादि के कीलों का पञ्चमांश तोरण पर गाड़ना चाहिये और द्वार का पांचवां हिस्सा मण्डप से एक हाथ बाहर पूर्ववत् गाड़ना चाहिये।

४९. यज्ञमण्डप के बाहर १८ कलश होते हैं। इनमें ४ कलश मण्डप के बाहर चारों दिशाओं के चारों कोनों में रखे जाते हैं और ४ कलश चारों विदिशाओं के चारों कोनों में रखे जाते हैं और १ कलश पूर्व और ईशानकोण के मध्य में ब्रह्मा का होता

है और १ कलश पश्चिम और नैर्ऋत्य कोण के मध्य में अनन्त का होता है। ये १० कलश दश दिक्पाल के होते हैं।

मण्डप के चारों द्वारों पर दो-दो कलश होते हैं, जिन्हें 'द्वार कलश' कहते हैं। इस प्रकार यज्ञमण्डप के १८ कलश होते हैं।

बहुत लोग मण्डप के भीतर स्तम्भों के पास भी कलश रखते हैं किन्तु यह क्रम प्रचलित नहीं है।

५०. यज्ञमण्डप के शिखर का प्रमाण प्रायः किसी भी कुण्डमण्डपग्रन्थकर्ता ने नहीं लिखा है। अतः महर्षि कात्यायन के 'अर्थात् परिमाणम्' इस प्रमाण के अनुसार मण्डपानुरूप यथेच्छ शिखर का निर्माण करना चाहिये।

५१. यज्ञमण्डप के समस्त स्तम्भों में भगवान् के चित्रों और शीशों को लगाना चाहिये।

५२. यज्ञमण्डप के भीतर ऊपर छत की ओर चारों तरफ सफेद वस्त्र का वितान (चंदवा) लगाना चाहिये।

५३. यज्ञमण्डप में समय के परिज्ञानार्थ घड़ी (घटीयन्त्र) लगाना चाहिये।

# अथ दश विध स्नान प्रयोग

समस्त देव यज्ञादि उत्सव में पूजन अधिकार हेतु दश विध स्नान करना चाहिए।

**तीर्थ प्रार्थना -** ॐ नमामि गङ्गे तव पाद पंकजं सुरा सुरैर्वन्दित दिव्य रूपं। भुक्तिञ्च मुक्तिं च ददामि नित्यं भावानुसारेण सदा नराणाम्।। त्वं राजा सर्वतीर्थानां त्वमेव जगतः पिता। याचितं देहि मे तोयं सर्वपापापनुतये।।

।। तीर्थ देव से आज्ञा प्राप्त करे ।।

**अथ संकल्प -** देशकालौ संक्कीर्त्य - अस्मिन याग अधिकारार्थे समस्त काय, वाङ मनः कृत पापादि दोषादि शमनार्थम् अमुक तीर्थे वा जलाशय देह शुद्ध्यर्थं दश विध स्नानं अहं करिष्ये।

**प्रथमं भस्मस्नानम् -** ॐ अग्निरिति भस्म, वायुरिति भस्म, जलमिति भस्म, स्थलमिति भस्म, व्योमेति भस्म, सर्व ठ॰ ह वा इदं भस्म, मन एतानि चक्षू ठ॰ षि भस्मानि। ॐ नमस्ते रुद्रमन्यवऽउतोतइषवे नमः। बाहुब्भ्यामुत ते नमः।।

यथाग्निर्दहते भस्म तृणकाष्ठादिसञ्चयम्। तथा मे दह्यतां पापं कुरु भस्म शुचे शुचिम्।।

**द्वितीयं मृत्तिकास्नानम् -** ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधानिदधेपदम्। समूढमस्यपा ठ॰ सुरे स्वाहा।।

अश्वक्रान्ते रथक्रान्ते विष्णुक्रान्ते वसुन्धरे। शिरसा धारयिष्यामि रक्ष मां त्वं पदे पदे।।
उद्धृतासि वराहेण कृष्णेन शतबाहुना। मृत्तिके हर मे पापं यन्मया दुष्कृतं कृतम्।।
मृत्तिके ब्रह्मपूतासि काश्यपेनाभिवन्दिता। मृत्तिके देहि मे पुष्टिं त्वयि सर्वं प्रतिष्ठितम्।।

**तृतीयं गोमयस्नानम् -** ॐ मानस्तोके तनये मानऽआयुषिमानो गोषुमानोऽअश्वेषुरीरिषः। मानोव्वीरान्रुद्रभामिनो व्वधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वाहवामहे।

गोमये वसते लक्ष्मीः पवित्रा सर्वमङ्गला। स्नानार्थं संस्कृता देवी पापं मे हर गोमय।।
अग्रमग्रं चरन्तीनामोषधीनां वने वने। तासामृषभपत्नीनां पवित्रं कायशोधनम्।।
यन्मे रोगं च शोकं च तन्मे दहतु गोमयम्।

**चतुर्थं पञ्चगव्यस्नानम् -** सहस्रशीर्षापुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्। सभूमि ठ॰ सर्व्वतस्पृत्त्वात्त्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्।।

गोमूत्रं गोमयं क्षीरं दधि सर्पिः समन्वितम्। सर्वपापविशुद्ध्यर्थं पञ्चगव्यं पुनातु माम्।।

**पञ्चमं गोरजस्नानम् -** आयङ्गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरम्पुरः। पितरञ्चप्प्रयन्त्स्वः।

गवां खुरेण निर्द्धूतं यद्रेणुर्गगने गतम्। शिरसा तेन संल्लेपो महापातकनाशनम्।।

**षष्ठं धान्यस्नानम् -** ॐ धान्यमसिधिनुहिदेवान्प्राणायत्त्वोदानायत्त्वाव्व्यानायत्त्वा। दीर्ग्घामनुप्प्रसितिमायुषेधान्देवोवः सविताहिरण्यपाणिः प्रतिगृब्भ्णात्त्वच्छिद्रेणपाणिना–चक्षुषेत्त्वामहीनाम्पयोसि।

धान्यौषधिर्मनुष्याणां जीवनं परमं स्मृतम्। तेन स्नानेन देवेश मम पापं व्यपोहतु।।

**सप्तमं फलस्नानम् -** ॐ याः फलिनीर्य्याऽअफलाऽअपुष्पायाश्च पुष्पिणीः। वृहस्पतिप्रसूतास्तानो मुञ्चन्त्व ठ॰ हसः।।

वनस्पतिरसो दिव्यः फलपुष्पवृतः सदा। तेन स्नानेन मे देव फलं लब्धमनन्तकम्।।

**अष्टमं सर्वौषधिस्नानम् -** ॐ ओषधयः समदन्तसोमेनसहराज्ञा। यस्मैकृणोतिब्राह्मणस्त ठ॰ राजन्पारयामसि।

औषध्यः सर्ववृक्षाणां तृणगुल्मलतास्तु याः। दूर्वासर्षपसंयुक्ताः सर्वौषध्यः पुनन्तु माम्।।

**नवमं कुशोदकस्नानम् -** ॐ देवस्यत्त्वासवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुब्भ्याम्पूष्णोहस्ताब्भ्याम्।

कुशमूले स्थितो ब्रह्मा कुशमध्ये जनार्दनः। कुशाग्रे शङ्करो देवस्तेन नश्यतु पातकम्।।

**दशमं हिरण्यस्नानम् -** ॐ आकृष्णेनरजसावर्त्तमानोनिवेशयन्नमृतम्मर्त्त्यञ्च। हिरण्ययेन सवितारथेनादेवोयाति भुवनानि पश्यन्।

हिरण्यगर्भगर्भस्थं हेमबीजं विभावसोः। अनन्तपुण्यफलदमतः शान्तिं प्रयच्छ मे।।

## गौणस्नानानि

अतिशय बाल्य, वार्धक-भाव तथा अस्वस्थ रहने के कारण गर्म जल से भी स्नान करने में अशक्त रहने पर नीचे लिखे चारों में से कोई एक गौणस्नान कर लेना चाहिए।
आपो हिष्ठेति... तीन मन्त्रों से अङ्ग का प्रोक्षण कर ले।
गायत्री मन्त्र से दशबार जल को अभिमन्त्रित कर उस जल से सर्वाङ्ग का प्रोक्षण गायत्र स्नान है।
गीले कपड़े से शरीर का परिमार्जन कर लेना कापिल स्नान है।
विष्णु का स्मरण करते हुए दाहिने हाथ से अङ्गों का स्पर्श कर लेना यौगिक स्नान है।
इन चार स्नानों में यथासम्भव कोई भी स्नान जप, संध्या आदि के लिए शुद्धिकारक है।
इन गौण स्नानों का श्राद्ध, देवार्चन आदि में विधान नहीं है।

## **स्नानाङ्गतर्पण** (घर में न करें)

पूर्वाभिमुख होकर सव्य हो (जनेऊ को बाएँ कन्धे पर रख कर) देवतीर्थ (अङ्गुलियों के अग्रभाग) से नीचे लिखे मन्त्रों द्वारा एक एक अञ्जलि जल, जल में ही दें।
ॐ ब्रह्मादयो देवास्तृप्यन्ताम् १। ॐ भूर्देवास्तृप्यन्ताम् १। ॐ भुवर्देवास्तृप्यन्ताम् १। ॐ स्वर्देवास्तृप्यन्ताम् १। ॐ भूर्भुवः स्वर्देवास्तृप्यन्ताम् १। ॐ गौतमादयः ऋषयस्तृप्यन्ताम् १।
इसके बाद जनेऊ को कण्ठी की तरह धारण कर उत्तराभिमुख हो प्रजापति तीर्थ से दो अञ्जलि जल देवे। ॐ सनकादयो मनुष्यास्तृप्यन्ताम् २।
दक्षिणाभिमुख होकर (अपसव्य हो) पितृतीर्थ से नीचे लिखे मन्त्रों से तीन-तीन अञ्जलि जल देवें।
ॐ कव्यवाडादयः पितरस्तृप्यन्ताम् ३। ॐ चतुर्दश यमास्तृप्यन्ताम् ३। ॐ भूः पितरस्तृप्यन्ताम् ३। ॐ भुवः पितरस्तृप्यन्ताम् ३। ॐ भूर्भुवः स्वः पितरस्तृप्यन्ताम् ३।
ॐ अमुकगोत्रा अस्मत्पितृ-पितामह-प्रपितामहास्तृप्यन्ताम्। ॐ अमुक गोत्रा अस्मन्मातृपितामही-प्रपितामह्यस्तृप्यन्ताम्। ॐ अमुकगोत्रा अस्मन्माता महप्रमाता-महवृद्धप्रमातामहाः सपत्नीकास्तृप्यन्ताम्। ॐ ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तं जगत्तृप्यताम्।
नीचे लिखे मन्त्र से जल के बाहर के अञ्जलि जल देवें।
अग्निदग्धाश्च ये जीवा येप्यदग्धाः कुले मम। भूमौ दत्तेन तृप्यन्तु तृप्ता यान्तु परां गतिम्।।
जल से बाहर अधोलिखित मंत्र पढ़ते हुए अपनी शिखा दाहिनी ओर निचोड़ देवें
लतागुल्मेषु वृक्षेषु पितरो ये व्यवस्थिताः। ते सर्वे तृप्तिमायान्तु मया दत्तैः शिखोदकैः।।

।। इति ।।

# प्रायश्चितम्

**( प्रत्येक पूजा अनुष्ठान से पूर्व प्रायश्चित अवश्य करे )**

(यजमान यह संकल्प करे -) ॐ तत्सत् करिष्यमाणप्रायश्चिताङ्गत्वेन इदं गोवृष-निष्क्रयद्रव्यं सभ्येभ्यो ब्राह्मणेभ्यो दातुमहमुत्सृज्ये। (सभ्य अर्थात् ब्राह्मण लोग उस द्रव्य को आपस में बाँट लेवें।)

(उसके बाद प्रायश्चित करनेवाला यजमान यह कहे -)

अमुकस्य मम जन्मप्रभृति अद्य दिनं यावत् ज्ञाताज्ञातकामाकाम - सकृदसकृत्कृत-कायिक-वाचिक-मानसिक-सांसर्गिक-स्पृष्टास्पृष्ट-भुक्ताभुक्त-पीतापीत-सकलपात-काति-पातकोप-पातक-लघुपातक-सङ्करीकरण-मलिनीकरणा-पात्रीकरण-जातिभ्रंशकर-प्रकीर्णक-पातकानां मध्ये संभावितानां पापानां निरासार्थमनुगृह्य प्रायश्चित्तमुपदिशन्तु भवन्तः। (पुत्रादिश्चेदा-चरति तदा ममास्य पित्रादेः इति वाच्यम्।)

### पञ्चगव्य प्राशन मन्त्र

ॐ यत्वगस्थि गतं पापं देहे तिष्ठति मामके। प्राशनं पञ्चगव्यस्य दहत्वग्निरिवेन्धनम्।।

# सर्वप्रायश्चितसङ्कल्पः

देशकालौ सङ्कीर्त्य, मम इह जन्मनि जन्मान्तरे वा बाल्य-यौवन-वार्धक्यावस्थासु वाक्-पाणि-पाद-पायूपस्थ-श्रोत्र-चक्षुर्जिह्वा-घ्राण-मनोभिः ज्ञाताज्ञात-कामाकाम-सकृदसकृत्-कायिक-वाचिक-मानसिक-सांसर्गिकाणाम् आचरितानां समेषां पापानाम, ब्राह्मणनिन्दा-गुरुनिन्दा-माता-पितृनिन्दा-देवनिन्दा-तीर्थनिन्दा-वेदनिन्दा-शास्त्रनिन्दा-मातृ-पितृ-ज्येष्ठ-भ्राता-गुरु-तिरस्कार-मातृ-पितृ-गुरुद्रोह-परद्रोह-परनिन्दा-आत्मस्तुतिरूपाणाम्, अस्पृश्य स्पर्शन-अश्रव्यश्रवण-अहिंस्य-हिंसन-अवन्द्यवन्दन-अचिन्त्यचिन्तन-अयाज्ययाजन-अपूज्यपूजनरूपाणाम्, परमर्मोद्घाटनमिथ्यापवाद-मिथ्याभाषण-म्लेच्छसम्भाषण-पतितसम्भाषण-परस्त्रीसम्भाषण-परस्त्रीगमन-ब्रह्मद्वेषकरण-ब्रह्मवृत्तिहरण-परवृत्तिहरण-हीनजाति-सेवन-निषिद्धाचरणरूपाणाम्, शौचत्याग-सन्ध्योपासन-त्याग-तर्पण-बलिवैश्वदेव-नित्यहोमत्याग-देवपूजनत्याग-स्वग्राम-त्याग-स्वदेशत्याग-परिवारत्याग-कुलत्याग-स्वधर्मत्याग-सदाचारत्याग-शीलत्याग-गुरुत्याग-वेदत्याग-शास्त्रत्याग-आश्रमत्याग-रूपाणाम्, अभक्ष्य-भक्षण-अभोज्य-भोजन-अचूष्य-चूषण-अलेह्य-लेहन-अपेयपान-लशुन-पलाण्डु-गृञ्जन-भोजन-उच्छिष्ट भोजन-तूषितान्नभोजन-निन्दितान्नभोजन-

निषिद्ध-परान्न-भोजन-संकलीकरण-मलिनीकरण-अपात्रीकरण-जातिभ्रंशकरप्रकीर्णक-पातकानामेतत्कालपर्यन्तं सञ्चितानां गुरु-लघु-स्थूल-सूक्ष्मरूपाणां समेषां पापानां परिहारपूर्वकं यथावत्फल-प्राप्त्यर्थं श्रीपरमेश्वर-प्रीत्यर्थं स्वशरीरसंशुद्धये देव-ब्राह्मणसन्निधौ करिष्यमाणामुककर्माधिकारसिद्ध्यर्थं द्वादशाब्दं षडब्दं त्र्यब्दं वा सर्वप्रायश्चितं करिष्ये। तदङ्गत्वेन दशदानानि च यथानामगोत्रेभ्यः ब्राह्मणेभ्यः विभज्य दातुमहमुत्सृज्ये।

# नारी-प्रायश्चितसङ्कल्पः

देशकालौ सङ्कीर्त्य, मम जन्मप्रभृति अद्यदिनं यावत् बाल्य-कौमार-यौवन-वार्द्धक्येषु जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्त्यवस्थासु च कर्मेन्द्रियै-र्ज्ञानेन्द्रियैश्च काम-क्रोध-लोभ-मोह-मद-मात्सर्यादिभिः कायिक-वाचिक-मानसिक-सांसर्गिकाणाम्, ज्ञानतः सकृत्कृतानाम्, अज्ञानतः असकृत्कृतानाम्, स्पृष्टास्पृष्ट-भुक्ताभुक्त-पीतापीता-दृष्टादृष्टादीनाम्, अस्नान-भोजन-उच्छिष्ट भोजन-नग्नभोजन-शूद्रशेषान्नभोजन रजस्वलाशेषान्नभोजन-श्राद्धशेषान्नभोजन-असंस्कृतान्नभोजन-वैश्व-देवरहितान्नभोजन-मौनरहितभोजन, वटैरण्डाश्वत्थार्क-पत्रान्नभोजन-शिलापात्र-दारुपात्रान्न भोजन-अयस्ताम्र-त्रपुसीस-कांस्यपात्रान्नभोजन-एकादश्यन्नभोजन-निषिद्धशाक-भक्षण, (विधवास्त्रीकृते-हरिद्रा-कुङ्कुम-कस्तूर्यादि-सुगन्धद्रव्यधारण-सुवर्णादिभूषणधारण-कज्जल-कञ्चुकधारण-रक्त-पीत-नीलवस्त्रादिधारण) तिष्ठन्मूत्रपुरीषोत्सर्जन-आशौच-राहित्य-अकालस्नान-अकालजलपान-अकालभोजन-अस्नानजलपान-नग्नजलपान-नग्नस्नान-व्यर्थभाषण-कटुभाषण-निष्ठुरभाषण-अकारण हास्यकारण-पतिदूषण-पतिवचनोल्लङ्घन-श्वश्रु-श्वशुर-माता-पितृवचनोल्लङ्घन-द्वेषकरण-तिरस्कारकरण-आज्ञाभङ्गकरण-ब्राह्मण-गुरु-अपमानकरण-कोपकरण-कलहकरण-सपत्नीद्वेषकरण-शिशुताडन-पंक्तिभेदकरण-शिरोहनन-मलिनवस्त्रधारण-पर्वकाल-सन्ध्याकाल-अशुभदिनपतिसङ्गम-रजस्वलावस्थायां पतिसङ्गम-भाण्डादि-स्पर्शन-परपुरुषावलोकन-परपुरुषसम्भाषण-परपुरषालिङ्गन-परपुरुषमुखास्वादन-परपुरुषसङ्गमन-स्नान-देवपूजनादिनित्यकर्मत्याग-एकादशी-ग्रहण-अयन-सङ्क्रान्त्यादि-पर्वकालस्नानत्याग-व्रतोपवासत्याग-श्रीमद्भगवतादिपुराण-कथाश्रवण-त्याग-भर्तृ-पैतृक-तिथित्याग-पुण्यकर्मत्याग-यति-ब्रह्मचारि-अतिथि-ब्राह्मणभिक्षा-त्याग-दुर्गुणप्रयुक्तकर्मनिषेवणादीनां सर्वेषां पापानां सद्यः अपनोदार्थं श्रुति-स्मृति-पुराणोक्तफलप्राप्त्यर्थं धर्मार्थकाम-मोक्ष-चतुर्विधपुरुषार्थसिद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वर-प्रीत्यर्थं वेदशास्त्र-सम्पन्न-व्रताध्ययनशालिब्राह्मणोत्तमसन्निधौ कृच्छ्रात्मकं गोदानं (यथाशक्ति वा) करिष्ये।

# यज्ञोपवीत-धारण मन्त्र

ॐ यज्ञोपवीतमितिमन्त्रस्य परमेष्ठी ऋषिः लिङ्गोक्ता देवता त्रिष्टुप्छन्दः यज्ञोपवीतधारणे विनियोगः। (जनेऊ धोकर प्रत्येक बार मंत्र बोलते हुआ धारण करें।)
ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत्सहजं पुरस्तात्। आयुष्यमग्रयं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः।।

## जीर्ण-यज्ञोपवीत-त्याग-मन्त्र

(पुराने जनेऊ को कंठी कर सिर पर से पीठ की ओर निकाल कर यथा-संख्या गायत्री मंत्र का जप करना चाहिए।)
एतावद्दिनपर्यन्तं ब्रह्मत्वं धारितं मया। जीर्णत्वात्त्वत्परित्यागो गच्छ सूत्र यथासुखम्।।

## माला विधि

(प्रत्येक मणि के बीच में ग्रन्थि दी हुई, सुमेरु को छोड़कर १०८ मणियों की माला सबसे उत्तम है। माला को अनामिका पर रखकर अंगूठे से स्पर्श करते हुए मध्यमा से करें। सुमेरु का उल्लंघन नहीं करें। दोबारा फेरते समय सुमेरु के पास से माला घुमाकर जप करें।

## माला प्रार्थना

(माला का पूजन तथा प्रार्थना करने से विशेष फल होता है।)
ॐ महामाये! महामाले! सर्वशक्तिस्वरूपिणि। चतुर्वर्गस्त्वयि न्यस्तस्तस्मान्मे सिद्धिदा भव।।
अविघ्नं कुरु माले! त्वं गृह्णामि दक्षिणे करे। जपकाले च सिद्धयर्थं प्रसीद मम सिद्धये।।

# संध्या प्रकरण ( संक्षेप में )

उतमा तारकोपेता मध्यमा लुप्ततारका। अधमा सूर्य सहिता प्रातः संध्या त्रिधा स्मृता।।
(नित्य संध्या करने से मनुष्य पापरहित होकर विष्णु (ब्रह्म) लोक को प्राप्त कर लेता है।
प्रातः संध्या सनक्षत्रां मध्याह्ने मध्य भास्करम्। ससूर्यां पश्चिमां संध्या तिस्त्रः संध्या उपासते।।
(संध्या न करने से द्विज होता हुआ भी शूद्र के सम व मृतःश्वा चाभि जायते।)
(समय पर की गयी संध्या कामधेनु के समान फल देती है। )
गृहेषु तत्समा संध्या गोष्ठे शतगुणास्मृता। नद्यां शतगुणा प्रोक्ता अनन्ता शिवसंनिधौ।।
प्राणायाम के तीन प्रकार होते हैं - १. पूरक; २. कुम्भक; ३. रेचक
गायत्री जप से पूर्व षडङ्गन्यास करें - १. ॐ हृदयाय नमः २. ॐ भूः शिर से स्वाहा ३. ॐ भुवः शिखायै पषट् ४. ॐ स्वः कवचायहुम् ५. ॐ भूर्भुवः स्वः नैत्राभ्यां वौषट् ५. ॐ भूर्भुवः स्वः अस्त्राय फट्

**प्रातः संध्या**

(दाहिनी अनामिका की जड़ में दो कुशा की ओर बायीं में तीन की पवित्री धारण करे, ईशान व पूर्व मुख होकर आचमन करें।)

ॐ केशवाय नमः। ॐ नारायणाय नमः। ॐ माधवाय नमः। (पश्चात् अंगूठे की जड़ से दो बार होठों को पोंछकर 'ॐ हृषीकेशाय नमः' बोलकर हाथ धोवें।

# जप के पूर्व की चौबीस मुद्राएं

सुमुखं सम्पुटं चैव विततं विस्तृतं तथा। द्विमुखं त्रिमुखं चैव चतुष्पञ्चमुखं तथा।।
षणमुखाऽधोमुखं चैव व्यापकाञ्जलिकं तथा। शकटं यमपाशं च ग्रथितं चोन्मुखोन्मुखम्।।
प्रलम्बं मुष्टिकं चैव मत्स्यः कूर्मो वराहकम्। सिंहाक्रान्तं महाक्रान्तं मुद्गरं पल्लवं तथा।।
एता मुद्राश्चतुर्विंशज्जपादौ परिकीर्तिताः।।

१. **सुमुखम्** - दोनों हाथों की अँगुलियों को मोड़कर परस्पर मिलाये।
२. **सम्पुटम्** - दोनों हाथों को फुलाकर मिलाये।
३. **विततम्** - दोनों हाथों की हथेलियां परस्पर सामने करे।
४. **विस्तृतम्** - दोनों हाथों की अंगुलियां खोलकर दोनों को कुछ अधिक अलग करे।
५. **द्विमुखम्** - दोनों हाथों की कनिष्ठिका से कनिष्ठिका तथा अनामिका से अनामिका मिलाये। ६. **त्रिमुखम्** - पुनः दोनों मध्यमाओं को मिलाये। ७. **चतुर्मुखम्** - दोनों तर्जनियां और मिलाये। ८. **पञ्चमुखम्** - दोनों अंगूठे और मिलाये। ९. **षणमुखम्** - हाथ वैसे ही रखते हुए दोनों कनिष्ठिकाओं को खोले। १०. **अधोमुखम्** - उलटे हाथों की अंगुलियों को मोड़े तथा मिलाकर नीचे की ओर करे। ११. **व्यापकाञ्जलिकम्**- वैसे ही मिले हुए हाथों को शरीर की ओर घुमाकर सीधा करे। १२. **शकटम्** - दोनों हाथों को उलटाकर अंगूठे से अंगूठा मिलाकर तर्जनियों को सीधा रखते हुए मुट्ठी बांधे। १३. **यमपाशम्** - तर्जनी से तर्जनी बांधकर दोनों मुट्ठियां बांधे। १४. **ग्रथितम्** - दोनों हाथों की अंगुलियों को परस्पर गूंथे। १५. **उन्मुखोन्मुखम्** - हाथों की पांचों अंगुलियों को मिलाकर प्रथम बायें पर दाहिना, फिर दाहिने पर बायां हाथ रखे।
१६. **प्रलम्बम्** - अंगुलियों को कुछ मोड़ दोनों हाथों को उलटाकर नीचे की ओर करे।
१७. **मुष्टिकम्** - दोनों अँगूठे ऊपर रखते हुए दोनों मुट्ठियां बांधकर मिलाये।
१८. **मत्स्यः** - दाहिने हाथ की पीठ पर बायां हाथ उलटा रखकर दोनों अंगूठे हिलाये।
१९. **कूर्मः** - सीधे बायें हाथ की मध्यमा, अनामिका तथा कनिष्ठिका को मोड़कर उलटे

